# सहज़ कोसम



श्री राज्ञा भग्वती अस्थापन बादीपोरा, (बडगाम) काश्मीर

**श्री मस्तबब आश्रम**

★ पटोली मंगोत्रियां, जम्मू (तवी)
पिन -180007

****

★ कराला (कंझावाला रोड)
दिल्ली -110081

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri



## श्रद्धांजलि

— श्रद्धांजलि अर्पित कर रहे हैं, हम
— आपको आपकी स्मृति को
— योगीराज महाऋषि नन्दलाल ब्रह्मचारी जी महाराज।
— अपनी श्रद्धा के फूल हम अर्पण कर रहे हैं
— आपके चरण कमलों में
— जीवन देने वाले महात्मा
— पथ प्रदर्शन करने वाले, योग मार्ग की दीक्षा देने वाले।
— त्रिकाल दृष्टि के स्वामी—स्वामी जी
— हम तो जन्म जन्मान्तर से आपके आभारी हैं
— किशन गंगा के उस तट से दूध गंगा के इस तट तक
— सनातन धर्म के झंडे गाढ दिये
— परम पूज्य योगीराज, आपने।
— जीवनमुक्त स्वामी जी महाराज, अनुग्रह करो हम पर
— अपने चरण कमलों में जगह दो, हमें
— हम पर दया दृष्टी करो, सहारा दो-हमें
— कि हम सत मार्ग पर चलते रहें।
— हम आपके चरण कमलों पर समर्पित कर रहे हैं,
— अपने आपको, अपने सारे अस्तित्व को ॥

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

—मस्तराम

ॐ

# सहज़् कोसम

भजन संग्रह

(काश्मीरी भाषा)

प्रकाशक:—

श्री मस्तबब आश्रम ट्रस्ट (रजि०)

(प्रकाशन विभाग)

★ पटोली मंगोत्रियां, जम्मू (तवी)

पिन -180007

फोन: 47933

*****

★ कराला (कंझावाला रोड)

दिल्ली -110081

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# निवेदन

'सहज् कोसम' पुस्तक को प्रस्तुत करने में मुझे बड़ी प्रसन्नता और हर्ष हो रहा है। इस पुस्तक में हमने काश्मीरी भाषा के भक्तिरस के काव्य के कुछ सुन्दर अंश पेश किये हैं, ताकि काश्मीरी पंडितों के बिखरे हुये समाज को अपनी इस बहुमूल्य सांस्कृतिक परम्परा को जीवित रखने का अवसर मिल सके। इस पुस्तक के संकलन, लेखन और मुद्रण में जिन सज्ज्नों ने काम किया, वह हैं ; सर्वश्री मोती लाल 'साकी' और राजकुमार खशु जिनकी सहायता सर्वश्री चमन लाल दर, विजय 'साकी' और मोहन किश्नजी कोल ने की । मेरा आशीर्वाद इन सबको है । मेरे दूसरे सेवकों ने भी इस पुस्तक के प्रकाशन के लिये तन मन से सहायता की और दिल खोलकर धन दिया; वह भी प्रशंसा के अधिकारी हैं।

मुद्रक सर्वश्री रूप कृष्ण और उसके सहायक चमन लाल ने भी पूर्ण सहयोग दिया और निष्ठापूर्वक मुद्रणकार्य सम्पन्न किया । उनको भी मेरा आशीर्वाद है ।

हमारा प्रस्ताव था, कि इस पुस्तक में सोफी कवियों की रचनायें भी सम्मिलत की जायें परन्तु कई कारणों से ऐसा न हो सका ।

पुस्तक के अन्त में एक लीला ''शो'ध बो'ध शंकर'' दी गई है । यह भजन मेरे परम पूजनीय गुरु योगीराज नन्दलाल ब्रह्मचारी को बड़ी प्रिय थी और वह इसको गाने के लिये समय समय पर प्रोतसाहित करते रहते । यह बड़ी सुन्दर और भावपूर्ण - लीला है ।

जल्दी के कारण इस पुस्तक में भाषा, व्याकरण और मुद्रण की कुछ त्रुटियां रह गई हैं, जिसका खेद है । दूसरे संस्करणों में इन त्रुटियों को दूर करने का प्रयास किया जायेगा ।

मैं अपने गुरुदेव से नतमस्तक होकर और विनयपूर्वक प्रार्थना करता हूं कि वह काश्मीरी पंडितों की छोटी सी जाति को यह कठिन समय बिताने की क्षमता और मानसिक दृडता प्रदान करे और इनको अपनी कृपादृष्टि का पात्र बनाये रखें । मुझे पूर्ण आशा है कि स्वामी जी के अनुग्रह से हमारे सब कष्टें और विपत्तियों का शीघ्र ही अन्त होगा ।

ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!! ॐ

—मस्तराम

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

★ काश्मीरी भाषा का देवनागरी रूपान्तर

—0—

## विशिष्ट स्वर तथा मात्राऐं

| | | |
|---|---|---|
| अ' | ( ' ) | घ'र —घडी, न'र—बाजू, ब'र—दराज़, अ'न्य—अन्धे लोग |
| अ | (-) | घरु—घर, मरु—मरूँगा, सरु—जांचना, खटुहन—छुपाना, वनुहन—बोलना, बु—मैं |
| आ' | ( ा' ) | वा'र—सब्ज़ी का भगीचा, सा'र—सैर, भा'य बन्ध—भाई बन्धु |
| ऊ' | ( ू' ) | सू'ह—शेर, मू'ह—मोह |
| ओं' | ( ों' ) | खो'त—चढ़ा, बो'नय—नीचे से, वो'नय—बोलूंगा, बो'—मैं |

## विशिष्ट व्यञ्जन

| | | |
|---|---|---|
| च़ | : | च़ूंठ—सेब, च़्यय—आपको, तुझे, च़—आप, तुम च़ुम'ठ—चिमटी |
| छ़ | : | छ़ारुन—ढूँढना, छ़ांठ—तैरना, छ़'र—टोकरी |
| ज़ | : | ज़ा'री—विलाप, ज़ंग—टांग, ज़ल—जल, पानी, घट्ज़ो'ल—अंधकार |

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

★ जिसका इस पुस्तक में प्रयोग किया गया है।

# श्रद्धांजलि

"सहज़ कोसम" की दूसरी टीका प्रकाशित करते हुए हमें इस बात का खेद है कि आज वह भक्त जी जिसको लोग "राजकुमार खशू के नाम से जानते थे, हमारे बीच मौजूद नहीं है। पहली टीका तैयार करते समय "खशू साहब" ने तीन महीने तक रात और दिन को एक करके पुस्तक के प्रूफ-शोधन का काम किया। पुस्तक तैयार करते समय उन्होंने संसार को त्याग सा दिया था क्योंकि वह पुस्तक की तैयारी को अपनी साधना का एक भाग समझते थे। वह प्रतिदिन प्रेस-प्रूफ पढ़ने हेतु जाते और सारा दिन इसी कार्य में लगे रहे कई बार ऐसा हुआ है कि वह आहार गृहण करना तक भी भूल गये। एक अच्छा भज़न उनके लिए ईश्वर-प्रसाद के समान था। उनके देहान्त से जो कमी आज हम महसूस करते हैं वह पूरा करने का हमारे पास कोई साधन नहीं।

हम सब "खशू साहब" को मन की गहराइयों से श्रद्धांजलि अर्पित करते हैं और ईश्वर से प्रार्थना करते हैं कि ईश्वर उनकी आत्मा को शांति प्रदान करें।

सम्पादक
स्वामी मस्तबब आश्रम
पटोली (जम्मू) 180007
कराला (दिल्ली) 110081

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

## परम पूजनीय योगीराज नन्दलाल ब्रह्मचारी जी महाराज



योगीराज स्वामी नन्दलाल ब्रह्मचारी जी के बारे में क्या कहा जाये, कठिन काम है यह; शब्द नहीं मिलते।

आपका जन्म 1902 ई० में फाल्गुण शुकल पक्ष अष्टमी (तिल अष्टमी) को श्रीनगर में आलीकदल के स्थान पर हुआ। पिताजी का नाम पं० सहज़कौल था। बडा धनी, माननीय और प्रतिष्ठावान परिवार था। माता का देहान्त बचपन में ही हुआ था। पिताजी ने दूसरी शादी की थी। सौतीली माता का नाम जूनमाली था। सारा परिवार दूसरे ब्रह्ममण परिवारों की भान्ति प्रातः हारी पर्बत की परिक्रमा के लिए जाता था, जो दैनिक कार्यक्रम का हिस्सा था। बाल्यकाल में ही संसार से विमुख से हो गये। चौदह वर्ष की आयु में घर से निकल पड़े और साधु सन्तों की सेवा में लग गये। पहले पहल ज़िनपुर (सोपोर) में एक महात्मा के आश्रम में शरण ली और उनकी सेवा में लग गये। कई साल तक अनन्तनाग में गोसाई गोण्ड में स्वामी आत्मारामजी और गौतमनाग में स्वामी

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

ग्वाशाकाक जी जैसे महानुभावों और महात्माओं की संगति की। बीच में जिल्दसाज़ी का एक छोटा सा धन्धा भी शुरू किया था, जहां उनका शरीक स्वामी शामलाल जी सपरू थे, जो बाद में उनके अनुयायी और बड़े भक्त बने। संस्कृत भाषा का अध्ययन स्वामी श्रीधर बब नामी महात्मा (सोपोर के स्थान पर) के पास किया। उनसे ही शास्त्रों का ज्ञान भी प्राप्त किया और निपुन्न बने।

ध्यान धारणा की मस्ती की दशा में उत्तरी काश्मीर की घाटी का खूब भ्रमण किया। सारे जंगल छान मारे। इन दिनों उनकी दशा कुछ ऐसी थी, जो परमहंस, रामकृष्णजी की तांत्रिक क्रियाओं के अभ्यास के समय बताई जाती हैं। नाखून बड़े हुए थे, सारा शरीर धूल और मैल से लतपुत था; शरीर के कपड़ों का कोई होश न था। लोग उनके मस्तानापन और चमत्कारों को देखकर भय अनुभव करते थे। मानसरोवर और लद्दाख तक की यात्रा की। करीब दो साल 1945 ई० से 1947 ई० तक - शारदादेवी तीर्थस्थान टीठवाल में (जो अब पाकिस्तान में है) तपस्या की। उस समय उनका आचरण और उठने बैठने में परिवर्तन आया हुआ था और वह पूर्ण रूप से साधु-महात्माओं का सा जीवन व्यतीत करते थे। पूजा-पाठ, भजन-कीर्तन और हवन-यज्ञ खूब करवाते थे। सारे हिन्दू परिवार जो शारदाजी के स्थान पर रहते थे, आपके अनुयायी बन गये थे।

1947 ई० को जब पाकिस्तान ने काश्मीर की घाटी को हथियाने के उद्देश्य से आक्रमण किया तो स्वामी जी शारदाजी में ही थे। आप के चमत्कारों की कहानियां मुसलमानों के मुख से सुनकर और आप के वार्ता-लाप से आक्रमणकारी बहुत प्रभावित हुये और उनकी इच्छानुसार उन को सही-सलामत सारे हिन्दू परिवारों के साथ भारतीय सीमा के भीतर कुपवारा ले आये और आज़ाद कर दिया। इसके बाद स्वामीजी ने उत्तरी घाटी में परिवर्तित परिवारों को फिर से हिन्दू धर्म में लाने का बड़ा कार्य सम्पन्न किया, जिसकी सारे लोगों ने काफी सराहना की। कुछ देर के लिये गौरीपोर-बुमई (सोपोर) में एक सेब के बगीचे में अपनी साधना और तपस्या जारी रखी। अन्तरध्यान होने तक काफी चरस पीते थे, चौबीसों घन्टे चिल्म मुंह से लगी रहती।

टिक्कर गांव में एक अपनी कुटिया बनाई, और आश्रम और धर्मशाला की स्थापना भी की। आपके दर्शन पाने के लिए दूर-दूर से लोग आने लगे। सारे

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

धर्मों के लोग आप से प्रभावित थे। मुसलमान संगीतज्ञ भी सोफियाना संगीत सुनाने के लिए आपके पास आते और आपके विचारों को सुनकर कृतार्थ हो जाते। कहते थे, कि साधु-सन्यासी एक बड अथवा चिनार वृक्ष के समान होता है, जिसकी छत्र-छाया पाने के अभिप्राय से गृहस्थी अपने प्रतिदिन के कष्टों का निवारण के लिए थोड़ी देर के लिए खींचे चले आते हैं। साधु उनको सांत्वना देता है, हिम्मत बंधाता है, पानी पिलाता है और थोड़ी सी खाने की सामग्री देता है, जिससे गृहस्थियों को शक्ति का संचार होता है और वह फिर अपने काम में लग जाते हैं। बार बार कहते कि परोपकार बहुत बडी साधना और तपस्या है।

यह कहना गल्त न होगा कि आप महाऋषि थे। आपने अपने तपोबल और अपनी साधना से काल पर विजय पा ली थी। उनके पास बैठने से ऐसा प्रतीत होता था कि समय की घड़ी और काल चक्कर थम सा गया है। उनकी शशिकला जाग उठी थी; वह छठी ह्रास के स्वामी थे। प्रश्नों का उत्तर बिना पूछे फट से देते थे। आगन्तुक को देखकर ही जान जाते थे कि वह कहां से आया है और उनके आने का क्या अभिप्राय है ? उसकी समस्या का समाधान होगा भी या नहीं ? उस के संस्कार क्या हैं ? आगन्तुक यह बातें सुनकर विस्मयता से भर जाता और थोडी देर के लिए होश गंवा देता। कई तो पसीने से पानी पानी हो जाते। समय पड़ने पर यह सब बातें विस्तारपूर्वक बताते थे।

आजकल के ज़माने में बुद्धिजीवियों का बोलबाला है। हर एक बात को बुद्धि की कसौटी पर परखा जाता है। पर आपके चरण कमलों में बैठकर बुद्धि दम तोड़ देती थी और मस्तिशक काम करना ही छोड़ देता था। अपने जीवन काल में ऐसी करामातें की, जिनपर अब विश्वास नहीं होता। पर सत्य यह है कि आपने मुर्दों को पुनः जीवन दान दिया। गुन्ना (Russel's Viper) से डसे हुये पुरुष को फिर से जीवित किया और वह देखते-देखते उठ खड़ा हुआ। दिल की बीमारियों से पीड़ित व्यक्तियों को नया जीवन जीने का अवसर प्रदान किया, जिनको डाक्टरों ने निराशाजनक बताकर तिरस्कृत किया हुआ था। त्यागी हुई कन्याओं को फिर से उनके पतियों से मिलवाया। बांझ गायों के थनों से याचना करने पर दूध की धारायें प्रवाहित होने लगी। दमे-खांसी रोगों से पीड़ित लोग चलने फिरने लगे और फिर से अपने काम में जुट गये। कर्मवान पुरुषों को समाधि में जाने का रास्ता मिल गया और आध्यात्मिक उत्थान हुआ।

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

संसारिक भोग-विलास और धन-वैभव की प्राप्ति तो साधारण सी बात थी। पाखंडी फकीरों की चुनौतियां स्वीकार की और उनको नीचा दिखाया। आप पीड़ितों को भिन्न-भिन्न प्रकार के अचार खिला कर स्वस्थ कर देते थे।

भगवान श्री कृष्णजी ने गीता जी में कहा है—

"मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये
यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्तवतः।"

(अर्थात् हज़ारों मनुष्यों में कोई ही मनुष्य मेरी प्राप्ति के लिए यत्न करता है, और उन यत्न करने वाले योगियों में भी कोई ही पुरुष मेरे परायण हुआ, अथवा सिद्धि प्राप्त कर ली, और उन सिद्धों में से कोई विरला ही मेरे मत को जानता है; यथार्थ मर्म से जानता है) इस श्लोक की कसौटी पर स्वामी नन्दलालजी ब्रह्मचारी पूरे उतरते हैं, इसमें कोई शंका नहीं। यह अतिशयोक्ति कदापि नहीं। इनके जन्म पर ही इनही के परिवार के एक निष्ठावान और धर्मवान पुरुष श्री अमरकौल ने भविष्यवाणी की थी कि यह लड़का हमारे परिवार के नाम को चार चांद लगायेगा।

आपके गुरू महाराज, स्वामी लालजी महाराज (काशी वाले, जो अपने अखाड़े के हाथी पर गर्मियों के चंद मास गुज़ारने के लिए, लगभग हर वर्ष काश्मीर जाते थे) ने एक बार कहा भी था कि ब्रह्मचारी नन्दलाल ने वह सब कुछ केवल छः मास में प्राप्नत किया जिसको पाने के लिये स्वयं लालजी महाराज को बारह वर्ष की कठिन तपस्या और निरन्तर प्रयास करना पड़ा था। स्वामी नन्दलाल जी ब्रह्मचारी के योग अभ्यास की उपलब्धियों को देखकर स्वामी लालजी अपने प्रिय शिष्य के लिए स्वयं ही आसन लगाते थे। यह किसी भी शिष्य के लिए बड़े ही हर्ष और गर्व की बात हो सकती है। यह अलग बात है, कि स्वामी नन्दलालजी ब्रह्मचारी अपने गुरु के सामने आसन गृहण नहीं करते, ऐसा गुरु शिष्य मर्यादा की अव्हेलना होती, पर वह इस मान की स्वीकृति अपनी उंगुलियों और अंगूठे के स्पर्शमात्र से करते और अपने नेत्रकमलों पर लगाते। फिर अपने प्रिय गुरु की सेवा में जुट जाते।

स्वामीजी का एक एक शब्द भविष्यवाणी होता था। आपनें अपने जीवन काल में दो आश्रमों की स्थापना की। एक टिक्कर में कुपवारा के निकट और

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

दूसरा हुशरू में-चाड्डुरा तहसील में । दोनों आश्रम यात्रियों के लिए तीर्थ स्थान बन गये हैं और सारी घाटी में और बाहिर भी काफी प्रख्यात हैं ।

जब अन्तरध्यान होने का समय आ गया तो डंके की चोट से कह डाला कि गौरी तृतिया को समाधिष्ठ होना है । और 1968 ई० (२६६८) को देहली में पम्पोश कालोनी में पं० प्रेमनाथ जी साधू के निवासस्थान पर समाधि द्वारा अंतरध्यान हो गये, जिस बारे में उन्होंने सारा ब्यौरा साधु साहिब को पहले ही बताया था । आपको अन्तरध्यान हुये इतना समय गुज़रा फिर भी आप मुश्किल पड़ने पर और संकट की दशा में अपने सेवकों की सहायता करते हैं । आपका नाममात्र ही कई लोगों के जख्मों पर फाहे का काम करता है; धर्म-कर्म करने की प्रेरणा भी मिलती है ।

आपके तीन शिष्य हुये हैं- स्वामी विभीशणजी, स्वामी कराल बब और स्वामी मस्तरामजी । विभीषण जी जम्मु में हैं और धर्म प्रचार में लगे हुए हैं । करालबब जी का देहान्त इसी वर्ष हुआ । आप बड़े सिद्ध पुरुष थे । आपके अनुयायी-सेवक सैंकड़ों की तादाद में हैं । स्वामी मस्तरामजी की जीवनी का वर्णन इसी पुस्तक में अलग से दिया गया है ।

भाग्यवान और कर्मवान थे वह सब लोग जिनको योगीराज स्वामी नन्दलाल ब्रह्मचारी जी के चरण कमलों में बैठने का अवसर मिलता था और सत्संग के भागीदार बन जाते थे ।

जून, 1991
जंम्मू ।

— मोती लाल "साकी"
— राज कुमार खशु
— काशी नाथ भट (वकील)

—0—

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# परम पूजनीय योगीराज श्री मस्तबब जी महाराज



परमेश्वर क्या है और परमार्थ क्या ? इस पर भिन्न-भिन्न धर्मों के भिन्न-भिन्न मत और धारणायें हैं, और परमब्रह्म परमेश्वर को अनुभव में लाने और साक्षातकार करने के लिए कई रास्ते दर्शाये गए हैं। स्वामीजी ने इस लक्ष्य को पाने के लिए भक्ति मार्ग अपनाया हुआ है, जो रास्ता लंबा अवश्य है, पर है सुगम, जिसमें बाधायें बहुत कम आती हैं। यह बात स्वामीजी ने स्वयं ही एक प्रश्न के उत्तर में एक जिज्ञासु पुरुष को बताई।

स्वामीजी जीवनमुक्त महात्मा हैं। आपके सामने बैठने से सारे संकल्प-विकल्प क्षणमात्र में दूर हो जाते हैं और मस्तिशक हल्का हो जाता है। अपार शान्ति प्राप्त होती है। अपने स्वाभाविक प्रेमपूर्ण बर्ताव से अतिथियों और सेवकों का मन मोह लेते हैं। आपमें अद्भुत आकर्षण शक्ति है। कहते हैं, प्रेम का बांटना ही साधना है और परोपकार तपस्या। मूक रूप से अनुभव कराते हैं, पास बैठे व्यक्ति के संशयों का समाधान तुरन्त मिल जाता है, केवल दृष्टिमात्र से। शायद आपके बारे में ही स्वामी लछकाक जी ने कहा है कि "जीव यलि गछि आत्मस लीन सु जीव अदु ईश्वर" अर्थात जब जीवात्मा आत्मा में लीन हो जाती है, तो यही जीवात्मा ईश्वर स्वरूप बन जाती है।

स्वामीजी का नाम सोहनलाल था, जिसको बदलकर उनके गुरु महाराज स्वामी

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

नन्दलाल ब्रह्मचारी ने मस्तराम कर दिया। आपके गुरु ने देखा था कि आप काफी लग्न के साथ उनकी सेवा में सदा ही तत्पर और मस्त रहते हैं।

स्वामीजी एक खुली किताब हैं, आगन्तुकों का आदर-सत्कार करते हैं। वहीं पर बैठे-बैठे सत्संग करते हैं। भजन गाते हैं, ध्यान धारणा में लगे रहते हैं। कोई अलग सा कमरा नहीं और कोई निजी बैंक खाता भी नहीं। यह सब बातें महाऋषि रमन में भी थी, ऐसा सुनने में आया है।

यदि चमत्कार करना ही परमार्थ-प्राप्ति की निशानी है, तो ऐसे कई लोग हैं, जिनको स्वामीजी के प्रताप से काफी फल मिला है। नौकरियां मिल गई, मकान बन गए, बेटे-बेटियों की शादियां हुई। धन दौलत मिली, वैभव मिला और संसार की भोग-विलास की सामग्री प्राप्त हुई। कई ऐसे पुरुष भी हैं, जो विषम से विषम बीमारियों से मुक्त हो गये। कई ऐसे भी उदाहरण हैं, जब कई सेवक जटिल और खतरनाक परिस्थितियों में आपके नाम लेने से ही ऐसी दुर्दशा से बिना किसी कष्ट के निकल आये।

आपने पंजाब में भठिंडा जिला के बुढलाड़ा गांव में 1930 ई० में मघर शुकल पक्ष अष्टमी को जन्म लिया। आपके पिता का नाम श्री ब्रह्मानन्द था और माता का नाम श्रीमती परमेश्वरी देवी। सांझा ब्रह्मण घराना था। समृद्ध प्रतिष्ठावान लोग थे। सारा परिवार साधु सन्तों की सेवा में लगा रहता था, जिसमें स्वामीजी पेश-पेश रहते थे। साधु-सेवन, पूजा-पाठ, भजन-कीर्तन, हवन-यज्ञ में छुटपन से ही लगाव था।

आपकी शादी 23 वर्ष की आयु में श्रीमती हुकम देवी से हुई। छः साल तक गृहस्थ आश्रम में रहे, और तीन संतानें हुई- दो लड़कियां और एक लड़का। पर मन न लगा, वैराग्य हुआ और संसार गृहस्थ से विमुख हो गये। सन्यास लिया और भारत का भ्रमण किया। अपने उद्देश्य की प्राप्ति के लिये काश्मीर पधारे। टिक्कर गांव (कुपवारा) में ब्रह्मचारी स्वामी नन्दलाल जी से मुलाकात हुई। आकर्षित हुए और उन्हीं के हो गये। गुरु-शिष्य का रिश्ता बंध गया। स्वामी नन्दलाल जी ने आपके लिए आसन छः मास पहले ही लगा रखा था और अपने सेवकों से कह रखा था, कि इस आसन को गृहण करने के लिए एक बाबाजी आ रहा है। मानना पड़ता है, कि गुरु-शिष्य का नाता जन्म-जन्मान्तर का होता है।

अपने गुरु महाराज के साथ रहने का केवल चार साल का अवसर मिला- 1964 ई० से 1968 ई० तक। अपने प्रिय गुरु के महा समाधि लेने पर आपको काफी दुख हुआ और परेशान भी रहे। उन की आज्ञानुसार कुछ देर के लिए हुशरू आश्रम में रहे, पर मन न लगा। प्रेरणा मिली और दृष्टान्त हुआ। बादीपोर

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

(नागाम-चाडुरा) के प्राचीन अस्थापन श्रीमहाराज्ञा भगवती के मन्दिर के निर्माण कार्य में जुट गए। अपने कर-कमलों से पहाड़ को काट-काट और खोद-खोद कर इस पवित्र स्थान के लिए जगह बना ली और साथ में एक आश्रम भी खड़ा किया। इस निष्काम कर्म से भक्तजन काफी प्रभावित हुए और स्वामीजी के अनुयायी बन गए। आपके प्रताप से इस पहाड़ी पर जल का एक स्रोत फूट पड़ा, जिस से अब सारा साल निर्मल स्वच्छ जल-प्रवाह बहता है, जो खाने-पीने और पूजा-पाठ के लिए पर्याप्त है। यह आश्रम काफी ऊंचाई पर सुन्दर रमणीय स्थान पर स्थित है, जहां से काश्मीर घाटी के सुन्दर प्राकृतिक दृष्य का निरीक्षण होता है। सारा आश्रम और पवित्र मन्दिर एक हरे भरे कुंज से घिरे हुए हैं, जो काफी सुहावना लगता है। वास्तविक स्वर्ग है।

जम्मू में भी 1975 ई० को पटोली मंगोत्रियां में एक और आश्रम की स्थापना की, जो अब श्री मस्तबब आश्रम के नाम से संस्कृति का अनुपम केन्द्र बन गया हैं। यह आश्रम भी बादीपोर आश्रम की भान्ति काफी प्रख्यात है। हर समय यात्रियों का तांता बना रहता है। भजन-कीर्तन, पूजा-पाठ, धार्मिक सत्संग और हवन-यज्ञ तो इस आश्रम के प्रतिदिन के कार्य-क्रम बन गये हैं।

इनके सहवास से कई पुरुषों और स्त्रियों का अलौकिक चमत्कार देखने को मिलते हैं और कई तो देखते-देखते समाधिष्ठ हो जाते हैं। स्वामी जी को बहुत काश्मीरी भजन कंठस्थ हैं, हालांकि काश्मीरी आपकी मात्रभाषा नहीं है। समय पड़ने पर वह सारी रात यह भजन गा सकते हैं। पर इस समय वह पिछले चार वर्ष से मौन धारण किये हुए हैं। आप पूरी तरह काश्मीरी ब्राह्मणों की संस्कृति में रंगे हुए हैं।

आपने अब तक सात महा गायत्री जप-यज्ञों का अनुष्ठान करवाया। जिसमें छप्पन लाख मंत्रों का पाठ हुआ, इसके पश्चात और आठ लाख गायत्री मंत्रों का पाठ किया गया। यह सारे यज्ञ पूरी वैदिक रीति और कर्मकांड के अनुसार कराये गये। आचार्यों और पंडितों ने इस कार्य को बड़ा सराहा और प्रशंसा की। प्रति यज्ञ सात से दस दिन तक चलता रहा, जिनमें सैंकड़ों भक्तजन सम्मिलित हुये। इस कलिकाल में इतनी मेहनत और लग्न से इन जप यज्ञों का आयोजन और सम्पन्न करवाना आश्चर्यजनक बात है। भाग्यवान हैं वह सज्जन और सतपुरुष जिनको आपके चरण-कमलों की छांव में बैठने के लिए स्थान और समय मिलता है।

जून, 1991 — राज कुमार खशु

जम्मू। — एच. सी. कटोच

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# विषयसूची



Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# काश्मीरी भक्ति काव्य-एक समीक्षा

काश्मीरी काव्य का इतिहास लल द्यद के आत्मज्ञान और आत्मबोध से भरे 'वाख्यों से होता है । लल द्यद्य सिर्फ कवियत्री ही नहीं थी, बल्कि एक महान योगिनी और दार्शनिक भी थी । आपके 'वाख्य' आत्मज्ञान का वह अमृत हैं, जिसे पीकर पाठकगण हर्ष और उल्लास की परम सीमा को पहुंच जाते हैं । लल द्यद की हम सब पर सब से बड़ी कृपा यही है कि उसने काश्मीरी शैवमत की सूक्ष्म वाणी को ज्ञानियों और आचार्यों के दायरे से बाहर निकाल कर एक साधारण पाठक के लिए समझने योग्य बना दिया । कवयित्री की हसियत से आपका यह महान कार्य हमेशा याद रखा जायेगा कि लल द्यद ने काश्मीरी शैवमत के निर्गुणवाद को काव्य का रूप दे दिया । लल द्यद-की 'वाख्यों' की महानता का और क्या प्रमाण हो सकता है कि उनके 'वाख्यों' का पाठ मन्त्र समझकर प्रतिदिन प्रातः और सांयकाल को किया जाता था । उनकी महानता पिछले छः सौ साल से लगातार लोगों को अपनी ओर प्रेरित और आकर्षित किये हुये हैं ।

2. लल द्यद के साठ 'वाख्यों' का संस्कृत अनुवाद अठारवीं शताब्दी में भास्कर राज़दान ने किया था और यह लल द्यद पर लिखी जाने वाली पहली पुस्तक थी । लल 'वाख्यों' का अंग्रेजी अनुवाद सबसे पहले सर जार्ज ग्रयर्सन ने किया और इसके बाद सर रिचार्ड टेम्पल ने इस काम को हाथ में लिया । प्रो० ज़ियालाल कौल ने भी ललद्यद के वाख्यों का अंग्रेज़ी में अनुवाद किया है, और पं० जानकी नाथ भान और प्रोफेसर बी. ऐन. पारिमू ने भी । लल द्यद के वाख्यों का हिन्दी अनुवाद शम्भूनाथ हलीम, डा० शिसी तोशखानी और डा० शिबन कृष्ण रैना ने किया है । इन वाख्यों का उर्दू अनुवाद प्रो० नन्दलाल कौल 'तालिब' ने भी किया है, और मोती लाल साकी ने भी इनका काश्मीरी गद्य में अनुवाद किया है । आपके वाख्यों का फार्सी अनुवाद भी चन्द ऋृषिनामों (नुन्द ऋृषि की रचनाओं का संग्रह) में दिया हुआ है । ललद्यद काश्मीर की वह महान योगिनी और कवयित्रि है, जिसके बारे में सबसे ज्यादा और काफी मेहनत से लिखा गया है, यद्यपि उनके वाख्यों के सम्पादन में किसी किसी जगह सहज़ानन्द, रूप भवानी, लछ काक और यहां तक कि कृष्णजी राज़दान की कविता को भी उनके खाते में डाल दिया गया है ।

3. लल द्यद के बाद हमारे आत्मज्ञान और आध्यात्मिक कविता का दूसरा पडाव

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

सहज़ानन्द हैं, जिन्हें काश्मीरी हिन्दू नुन्द ऋषि के नाम से जानते हैं । उनकी कविता का रूप "श्रु ुयक" (श्लोक की काश्मीरी रूपरेखा) हैं । सच पूछिये, तो काश्मीरी भाषा में भजन का प्रारम्भ सहज़ा नन्द की कविता से ही होता है । सहज़ानन्द के श्लोक ज्ञान-विज्ञान और आध्यात्मिकता के साथ-साथ, अहिंसा, भात्रभाव और छल कपट से दूर रहने का संदेश देते हैं। सहज़ानन्द ने अपना सारा जीवन शाकाहारी और वैष्णवी रह कर गुज़ारा । पहले केवल सब्ज़ियां खाकर निर्वाह करते थे, बाद में सब्ज़ी फल-फूल का आहार भी त्याग दिया और सिर्फ पानी पीकर ही आत्मरक्षा की। उनकी ज़ात 'सलिलाहार' और 'पत्राहार' ऋषि घरानों का संगम नज़र आती है ।

4. इसके बाद हमारी दृष्टि अल्लखेश्वरी माता रुपभवानी के "वाख्यों" पर पडती है। माता अल्लखेश्वरी जगतमाता का साकार रूप थी । उनकी अमृत वाणी तो भक्तजनों के लिए दया का सागर है । लल द्यद और सहज़ानन्द की भांति आपके वाख्यों में भी भक्ति और परमात्मा के प्रति अपार स्नेह और भावना की मधुरता और संगीत है । आपकी रचनाओं पर बहुत कम काम हुआ है ।

5. अरिणिमाल की कविता यद्यपि आत्मज्ञान या भक्तिरस के दायरे में नहीं आती, परन्तु इस भाग्य की मारी कवयित्री को काश्मीरियों ने बिल्कुल ही भुला दिया है । इस कवयित्री पर एक ओर तो विधाता का प्रकोप था ही, दूसरी ओर हमने भी उनकी कविता की तरफ कोई ध्यान न दिया । हमने अब प्रयास किया था, कि उनकी कविता को किसी प्रकार इकठा किया जाये, इसमें हमें सफलता नहीं मिली । फिर भी जो कुछ थोड़ा इस पुस्तक में दिया गया है, एक उपहार समझना चाहिए ।

6. भक्तिकविता में अगला नाम वासुदेवजी का आता है । आपकी कविता में रस है और संगीत भी । वह अपने भीतर के अनुभव को मीठे और सुरीले शब्दों में पिरोता रहा है । वासुदेवजी के बारे में मालूम नहीं कि वह कब पैदा हुये और कब अन्तरध्यान। परन्तु यह बात सिद्ध है कि वह प्रकाशराम जी से पहले ही गुज़रे हैं । अनुमान है, कि वासुदेव जी मागाम (बीरवाह) इलाके के रहने वाले थे । आपके कुछ भजन हमें प्रकाशराम के रामायण में शामिल नज़र आते हैं ।

7. भक्तिमार्ग में प्रकाशराम का रामायण काश्मीरी में महाकाव्य का मार्ग दर्शन करता है । प्रकाशराम के रामायण को अन्य काश्मीरी रामायणों पर श्रेष्ठता प्राप्त है । उनके रामायण की खास बात उसका मुकामी रंग है । लगता है कि सारे रामायण की घटनाओं का सम्बन्ध सिर्फ काश्मीर की सुन्दर घाटी से है। रामायण के बारे में यह बात याद रखने योग्य है कि वह विशिष्ट रामायण जिसमें सीताजी को रावण की बेटी कहा गया है, बहुत पहले काश्मीर में लिखे गए संस्कृत रामायण का ही भाग है,

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

रामायण से पहले यद्दिप महाभारत को भी काश्मीरी रूप दिया गया है, परन्तु यह मालूम नहीं कि यह अनुवाद किसने किया था।

8. पं० नन्दराम परमानन्द की कविता कृष्णभक्ति का बहुमूल्य गुलदस्ता और आत्मबोध की विधि की आकाश वाणी है, जिसे पढ़कर पाठक को बड़ी ठंडक और शान्ति का अनुभव होता है। परमानन्द की कविता में परमब्रह्म परमात्मा के प्रति काफी भावुकता है और इस भावुकता के मैदान में वह सूरदास और मीरा से भी आगे हैं, इसमें कोई संदेह नहीं होना चाहिए। आपकी कविता में चैतन्य महाप्रभु की लग्न है और जयदेव की वाणी की मधुरता और कल्पना की उडान भी। अपने रंग में काशमीरी भाषा का कोई दूसरा कवि परमानन्द की समता नहीं कर सकता। आपकी कविता का अंग्रेजी अनुवाद भी हुआ है, जो मास्टर ज़िंदा कौल ने किया था।

9. कृष्णजी राज़दान की कविता को जार्ज ग्रियर्सन ने सबसे पहले रायल एश्याटिक सोसाइटी, बंगाल, की ओर से सात भागों में "शिव प्रणय" के नाम से संस्कृत अनुवाद के साथ उनके जीवनकाल ही में प्रकाशित किया था। महात्मा राज़दान साहिब वस्तुतः शिवभक्त थे, और शेष सब देवताओं को शिवशंकर का ही स्वरूप मानते थे। जिस अच्छे तरीके से ग्रियसर्न ने राज़ान साहिब की कविता को प्रकाशित किया था, वह सलीका और तरतीब हमें और कहीं दृष्टि में नहीं आती। सच तो यह है कि राज़दान साहिब की लीलायें और भजन वह मधुवन हैं जिसकी कल्पना मात्र से ही शरीर में संगीत की लहर दौड़ जाती हैं और मन आनन्द विभोर हो उठता है। आपके भजन स्वतः ही संगीत से भरे हैं।

10. भक्तिरस की कविता में सगुणवाद का आरम्भ वासुदेवजी से होता है। मास्टर जिन्दा कौल तक पहुंचते-पहुंचते सगुणवाद फिर से निर्गुणवाद में बदल जाता है। मास्टरजी की कविता वस्तुतः लल घद की कविता का ही पुनर्जन्म है। इसमें वह गरिमा नहीं जो लल घद के वाख्यों में है। अपितु भावना और अनुभव का गहरा संगम मास्टरजी की कविता का हिस्सा अवश्य है। भक्तिरस और आत्मज्ञान को कविता के सांचे में ढालने वाले और भी बहुत से लोग हैं, जिनमें विष्ण राज़दान, भास्कर, नीलकंठ, प्रेमी, साकी इत्यादि कवि शामिल हैं। परन्तु यह लोग वही कुछ गाते हैं, जो कुछ इनसे पहले कहा गया है।

11. ईश्वर भक्ति की यह परम्परा काश्मीरी पंडितों तक ही सीमित नहीं रही है। शाह ग़फूर, रहीम साहिब, शम्मस फ़क़ीर, सम्मद मीर, अहमद बटवारी और अहद ज़रगर आदि की शास्त्रों की कवितायें जिनमें हिन्दू धर्म और देवमाला से सम्बन्धी बातों का वर्णन है, सुनने और पढ़ने योग्य है। निर्गुणवाद के यह कवि और साधक यद्दिप

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

अपनी निष्ठा और ज़ात के कारण मुसलमान थे, परन्तु काश्मीर की मिली जुली संस्कृति को आगे बढ़ाने में काश्मीर के यह सोफ़ी कवि अपनी मिसाल आप हैं। आत्मज्ञान और आध्यात्मिकता के मैदान में हर एक साधक चाहे वह किसी भी धर्म से सम्बन्ध रखता हो, अन्त में एक हो जाते हैं और एक ही भाषा बोलते हैं। सोफियों का 'वहदत-उल-वजूद' वस्तुतः अद्वैयतवाद का ही रूप है।

12. भजनों का यह संग्रह हमने समय की सूक्ष्मता को दृष्टि में रखकर ही पेश किया है। इसकी तैयारी वास्तव में गुरूदेव स्वामी मस्तरामजी महाराज की इच्छा और प्रेरणा का परिणाम है। उनकी आज्ञा पर ही इस कार्य को हाथ में लिया गया और उन्हीं की कृपा और अनुग्रह मात्र से यह संग्रह जनता के सामने हम पेश कर रहे हैं। इस समय काश्मीरी पंडितों का समाज बिखरा पड़ा है और अनन्त मुसीबतों से दोचार हैं जिसका हर एक को अनुभव है। हमारे सब सहारे टूट चुके हैं और केवल भगवान का ही सहारा रह गया है। हमारी प्रार्थना है कि यह संग्रह हम सबकी आत्मा की प्यास बुझाने का साधन बने और मुसीबतें झेलने की मानसिक और आध्यात्मिक बल भी प्रदान करे।

ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!! ॐ

जम्मू मई-1991 ई० (२६९२) —मोती लाल 'साक़ी'

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# श्री गणेश अस्तुती

1 ओंकारु रू'प छुक सर्व आधिकारो,
मूलाधार ध्यानु धा'र्यो
सेधि दाता छुक विघ्न हर्तारी,
महा गणपथ ध्यान धा'र्यो ।

2 सा'रिनी ब्रोंठ छ्य गो'डु अनवारो
जपु यगण्य सह्यकार'यो,
विकट् रूप छुक वीद ओंकारो मूलाधार०

3 ना'लि छ्य लालु मालु नागेन्द्रहारो
बल दातु गणिशबल प्रार'यो,
रूद्रय गणनु हंदि सरदारो ''

4 आदि शक्ति ह'न्दे आधिकारो
एकु दन्तु वीद व्यसतार'यो,
शिवजी सुन्दि यठि विघ्न निवारो ''

5 परम शक्ति हन्दे सेवाकारो
यच्छ्र पोत्र व्यवहारा'यो,
बालु चुन्द्र क्षूमं कासवनि शूभिदारो ''

6 सर्व शक्ति माननि आगण्याकारो
प्रकरम् यमि संसार'यो
तीर्थ् तीर्थ् ब्रोंह च्र'य पतु कुमारो ''

7 ही लम्बोदरय सर्व उपकारो
मो'कलाव यमि संसा'रयो,
लम्बोदुरय करिथ आहारो ''

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

8 यन्दराज़स यलि खो'त अहंकारो
ज़ोरन ति गोस लूर' पा'र'यो
मोकलोवथन छुक बख्शनहारो — मूलाधार॰

9 वेष्णन को'रनय न नमस्कारो
सो'दरस को'रथस वथुवा'रयो
ग़ज़ मो'ख भविनय जय जयकारो — ''

10 वेष्ण भगवानस बूज़िथ ज़ार पारो
कृष्ण पिंगल अद ओय आर'यो
वक्र तो'ण्ड बल छुय मह्रा विह्नारो — ''

11 वस्त्र ना'लि छिय रंग गुलनारो
चो'तुर बो'ज़ बडि सरकार'यो
चाञि दरबारय लब दरबारो — ''

12 मन्त्रनायक ब्रह्म अवतारो
पूज़हथ गणपंथयार'यो
सर्व स्यध दिनकुय छुय इशारो — ''

13 वल्लभा सू'त्य छ्य सो स्वरूप दारो
अथन क्यथ ःोर हथियार'यो
भूतन त राक्षसन करान संहारो — ''

14 अविद्या सा'न्य दन्त सू'त्य मारो
मख सू'त्य पाफ़ गाल वार'यो
पद्म स्मर'नि सू'त्य क्रूध दो'ख हारो — ''

15 सिंह_यूग आसन ज़ोरावारो
धूम्रवरण संसार सा'रयो
यमि भवसर दित "कृष्णस" तारो — ''

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# गुरुस्तुति

1 अज्ञान घटे सिर्य प्रकाश छुक आसुवोनुय
ज्ञान प्रकाश छुक आसुवोनुय
ॐ श्री सत्गुरु क्षणु क्षणु छुम आसरु चोनुय

2 च्रय छुक ब्रह्मा च्रय हा विश्णु-महीश्वरै
च्रय विश्वमय छुक अजर अमर अक्षर थरै
बु त्रन गुणन पादि प्रणाम भविनय म्योनुय ...ॐ श्री सत्गुरु०

3 चान्यन पादन हन्दि गरदे हुन्दय अंजनु
युस लागि नेत्रन देव द्रष्टि तमिसु छि बननु
यथ न कांह वुछान तथ सदा च्रय छुख वुछवोनुय ,,

4 दया सागरु करु म्य दया दीनस क्षीनस
सि'द्धी दित्तम मदुमोचन म्य बुद्धिहीनस
बु अदु कस वनु आ'रुत्य नाद छुक बोज़वोनुय ,,

5 शरण ब आसय च्यय प्योसय परण पादन
वरूम म्य दाससु थावतम कन आ'रत्यन नादन
तरनु भवसुर च्योन प्रभाव इमव जोनुय ,,

6 छुक सिद्ध योगी बु छुस रोगी दिम म्य दवा
औषध चान्यन पादन हंज़ गरद छु ना
उत्तम चूरण सर्व रूगन छुख कासुवोनुय ,,

7 घटे गाशर चाञि दयायि म्य रूग हटे
मटे छुसय तार भवुसर अके वो'टे
लटे अके मो'ख म्य हावतम प्रज़लवोनुय ,,

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

8 सन्ताप अग्न पापु सू'त्यन गोमुत प्रबल
शेरस प्यठ थाव कर कमल पनन्य शीतल
संताप च्रल्युमु पाप गल्युम नो'व तय प्रोनुय ॐ श्री सतुगुरु

9 सेतारु मनुक तारु चा'रिथ सदा दिवान
हदु यथ ना कुने बो'द्ध म्या'ञ सो'य स्तुता ग्यवान
वृच्न म्या'ञि नच्चान कनव बोज़तम लोलु वनुवोनुय "

10 करतम सु दया वरतम तल च्ररनार बिंदन
छुक बोध दृष्टि च्रय दिवान अन्धन तुं मन्दन
अन्दान छुम न्याय चाञि दयायि कर पाय म्योनुय "

11 चिंतामनि सो'न च्र बनावान छुक त्रामस
फोतसु मो'खतय पोखतु बनावान छुक खामस
च्रय घटि हुन्द लाल स्वामी नन्द लाल छुय नाव चोनुय "

12 यी बु नु ओसुस ती ओसुस ज़ानान बु पान
दयायि चाञे यी बु छुस ती म्य ज़ोनुम ट'कान
रोवमुत लोबुम पञि लबित नञि रावरोनुय "

13 इमनु इमनु गव ज़ि यि मन च्यय सू'त्य लयस
दयस सू'त्यन ग.ये ज़_ मीलिथ वा'तिथ पयस
भयस ज़य गोम दो'न म्य रूदुम कुनुय भासवोनुय "

14 भवसर तरुनुक "नीलकन्ठस"★ बनितन उपाय
स्वामी नन्दलाल तय स्वामी लालजी रूज़ितनु सहाय
छी तंग आ'मति अनज़ल हव्य छुय मंगुवो'नुय "

---

★स्व० श्री नीलकन्ठ जी की भेंट अपने गुरु स्व० योगराज स्वामी नन्दलालजी (टिक्कर और हुशरू निवासी) के पाद्य कमलों में।

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# लल् द्यद्

काश्मीरी साहित्य के इतिहास में लूल द्यद् जैसा कोई कवि या कवयित्री नज़र नहीं आती । लूल द्यद् एक युग पुरुष थी, जिसका वह आद्य भी थी और अन्त भी। उसकी कविता आत्मबोध और ज्ञान का वह गहरा सागर है जिसमें अनन्य नदियों और धाराओं का पानी मिलकर एक हो गया है ।

2. वेदान्त और शैवदर्शन को जनसाधारण की बोलचाल काश्मीरी में ढालने का जो महान कार्य लल् द्यद् ने अपने आत्मबल और योग्यता से सम्पन्न किया, उसने आपके 'वाख्यों' को उपनिषदों के 'स्तोत्रों' की सी महानता प्रदान की है ।

3. लल् द्यद् का असली नाम पद्मावती बताया जाता है । शायद यह नाम सुसराल वालों ने दिया था । अनुमान है, कि 'ललिता' उसके मायके का नाम रहा होगा, जिसकी काश्मीरी सूरत 'लल' है । आपका जन्म सिंहपुर (श्रीनगर के समीप एक गांव) में हुआ था और आप पाम्पुर (प्राचीन पद्मानपुर) में बियाही गई थी । लोककथन के अनुसार आपका देहान्त बिजविहाड़ा (प्राचीन बिजेश्वर) में १३७७ ई० के बाद अथवा इसके आसपास हुआ होगा ।

4. श्री सहज़ानन्द (नुन्द ऋषि) के 'ऋषिनामा' पुस्तक में अन्तिम बार आपका वर्णन नुन्दऋषि के जन्म से जुड़ा हुआ दिखता है । ऐसा लगता है कि आपका जन्म १३००—१३२० ई० के बीच के दौर में किसी समय हुआ होगा । कुछ महानुभाव आपका जन्म सन १३३५ ई० बता देते हैं, जो ठीक नहीं लगता, क्योंकि इकतालीस-बयालीस साल की आयु की कोई भी महिला द्यद् का नाम प्राप्त नहीं कर लेती, यह तो निश्चित है ।

5. माता ललेश्वरी (लल् द्यद्) के बारे में बहुत सी ऐसी बातें और धारणाऐं हैं, जिनका वास्तविकता के साथ कोई सम्बंध नहीं । वह सारी बातें काल्पनिक लगती हैं।

6. लल् द्यद् न सिर्फ़ एक महान कवयित्री या दार्शनिक थी, अथवा वह एक योगिनी और उच्च कोटि की साधक भी थी । वह योग अभ्यास की पराकाष्ठा को पहुंची थी, जिसको स्वामी योगानन्द जी महाराज ने 'Supreme mistress of Yoga' का नाम देकर मान्यता प्रदान की है । वैसे काश्मीर के ही नुन्द ऋषि ने"

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

तस पद्मानपोरचि लले
यमि ग'लि अमृत पिवो
तमि शिव वुछ थलि थले,
त्युथ म्य वर दितो दिवो''

कहकर ललेश्वरी की महानता' को पहले ही पहचाना था ।

—0—

हचिवि हा'रंज़ि पेच्निय कान गोम
अबक छान प्योम यथ राज़दाने
मण्ज़बाग बाज़रस कुल्फ़ रोस वान गोम
तिर्थ रोस पान गोम कुस मालि ज़ाने ।

———

आमि पन सो'दरस नावि छस लमान
कति बोज़ि दय म्योन म्यति दियि तार
आम्यन टाक्यन पोञ ज़न शमान
ज़ुव छुम भ्रमान घर गछ़हा ।

———

अ'सी आ'सि तय अ'सी आसव
अ'सी दोर क'र पत वथ
शिवसं सो'रि नु ज्योन तु मरुन
रवस सो'रि नु अतय गथ ।

———

गुरुन वो'ननम कुनुई वच़ुन
नेबरु दो'पनम अन्दर अच़ुन
सुई ललि म्य गव वाख तु वच़ुन
तवय हे'तुम नंगय नच़ुन ।

———

ओमुइ अकुय अछुर पो'रुम
सुय हा मालि रो'छुम वो'न्दस मण्ज़
सुय हा मालि कनि प्यठ गो'रुम तु च़्रो'रुम
आ'स'स सास तु सपनस सो'न ।

———

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

अकुय ओंमकार युस नाभि दरे
कुम्बुय ब्रह्मांडस सुम गरे
अख सुय मंत्र युस च्य'तस करे
तस सास मंत्र क्या ज़न करे ।

---

मल वों'न्दि गोलुम
जिगर मोरुम
अदु लल नाव द्राम
यलि दुलि त्रु'वमस तती

---

यव त'र च़लि तिम अम्बर ह्यता
छोद यव ग'लि तिम आहार - अन
च्यत्ता सुपरि विच़ारस प्यत्ता
च्यत्ता देहस वान क्या वन ।

---

न कुनि छो'ड्डुम न कुन्य छोंड्डुम
किय्सर वनु वोलुम गोत शाल
यी परुस परुम ति पानस पोलुम
अदु गोम मोलूम ज़ि जीनिम हाल ।

---

ख्यनू ख्यनु स'त्य कुन नो वातक
न ख्यनु गछ्क अहंकारी
सो'मुई ख्यतु मालि सो'मुय आसखु
समि ख्यनु मुच़रन बुरन्येनु ता'रि ।

---

अन्दरी आयस चन्दरी गारान
गारान आयस हियन ही
च़यय ए नाराण च़य्य ए नाराण
च़य्य ए नाराण इम कम वीह ।

---

शय वन च्यतनिथ शशिकल वुज़ुम
प्रकथु ह'ज़ुम पवन सू'त्यु

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

लोलकि नार वालिंज बुज़म
शँकर लो'भुम तमी सू'त्य ।

---

बु क्या कर इमन पा'चंन दुहन तु काहन्
इम यथ ल्यजि वो'खशुन करित गये
सा'री समहन अकिस रज़ि लमहन्
अदु क्याज़ि राविहे काहन गाव ।

---

गो'रस प्रिछ्याम सास्य लटे
यस नु केंह वनान तस क्या नाव
प्रिछान प्रिछान थचिस त लूसुस
केंहनस निशे क्याह ताम द्राव ।

---

नाबद बो'रस अट्ि गंड़ ड्योल गोम
देह काड़ हो'ल गोम ह्यकु कह्यो
गुरुसुन्द वनुन रावन त्योलु प्योम
पह'लि रोस ख्योल गोम ह्यकु कह्यो ।

---

अछ्यन आए तय गछ्ुन गछ्ये
पकुन गछ्ये द्यन क्यो रात
योरय आय तूरि गछ्ुन गछे
केंह नतु केंह नत केंह नतु क्यात ।

---

लल बु च्रायस सो'मनु बागु ब'रस
वुछुम शिवस शक्ति मीलिथ तु क्यात
लय करमसु वा'च्रस अमृतु सरस
जिन्दय मुरस तु म्यु क्रुरि क्यात ।

---

योसय शिला छ्य पीटस तु पटस
सोय शिला छ्य वो'तमो दीश
सोय शिला छ्य फिरव'निस ग्रटस
शिव छुय कथ्ये तु च्रेन वोपदीश ।

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

ल'ज़ कासी शीत निवारी
त्रन ज़ल क'रि आहार
इ क'मि वोपदीश को'रुय बद्य
अन्नस्तन वट्टुस सोच्यतन कठ द्य ुन आहार ।

---

हा च्यत्ता कुव छुय लो'गमुत परमुस
कुव गोइ अपज़िस पज्युक ब्रोंत
दिश बो'ज़ वश को'रनख पर धर्मस
इनु गछ'नु ज्यन मरनस क्रोंत ।

---

तल छुय ज्युस तय प्यठ छुक नच्चान
वन्तु मालि वो'न्दु कवु पच्चान छुय
सोरुय सोंबरिथ यत्ती छुय मोच्चान
वनतु मालि अन्न कवु रोच्चान छुय ।

---

लतन हुन्द माज़ लारय्मेम वतन
अकी हा'वनम अ'किची वथु
इम इम बोज़न तिमु कोनु मतन
ललि बूज़ शत्तन कुनी कथ ।

---

शिवा केशवा — ज़मवा
कमलज़ नाथ नाम दारन यवु
म्य अबल्य का'सत्यन भव रोज़
सुवा सुवा सुवा सुवा ।

---

वाख मानस कोल अकोल ना अते
छोपि मो'धुर ना अति प्रवीश
रोज़ान शिव शक्ति ना अते
मो'ते केंह्न्तु सुई वोपदीश ।

---

कुस पुश तय कुस पुशा'नी
कम कौसम ला'गिज्यस पुज्ये

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

कमि रस गो'ड़ दिज्यस ज़लचे दाने
कव मन्तर शंकर स्व-आत्म बुज़े ।

---

मन पुश तै यछ पुशा'नी
भावुकि कौसम ला'गिज़्य्स पुज़े
शशि रसह गो'ड़ु दिज्यस ज़लचे दाने
छोपि मन्तरु शंकर स्व-आत्म वुज़े !

---

आ'सि पोंदि ज़ोसे जामे
नित्ये स्नान करि तीर्थन
वह'रि-वरियस नोनुइ आसे
निशे छुय तु परज़नावतन ।

---

गुरु शब्दस युस यछ पछ भरे
ग्यानु वगि रटि च्यत तो'रगस
यन्द्रे शो'मरिथ आनन्द करे
अद् कुस मरे त् मारन कस ।

---

अभ्यासी सु-विकासी लय वो'थो
गगनस सगन म्यूल समि च़्रट्य
शुनि गोल' तय अनामये मोतो
योहय वोपदीश छुय बट्य ।

---

मिथ्या कपट असथ त्रोवुम
मनस को'रुम सुय वोपदीश
ज़ुनस अन्दर केवलज़ोनुम
अन्नुस ख्यनुस कुस छुम द्वेश ।

---

कामस सूत्यी प्रय नो भ्र'रम
क्रूधस दिय्तुम पवनुन फ़ेश
लूभस मोहस च़्ररण च़्रटिम
त्रिश्ना च़्रजिम गयस तोश

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

ल्यकु थोकु शेरि ह्यन्नम
निन्दा सांपनम पथ ब्रोंठ ताम
म्यति च्छिन कल नो छ्ययनिम
अदु यलि सा'पन्नस तु व्यप्य क्याह ।

---

यथ सरस सिरि फो'ल ना व्यन्ने
त'थि सरु सक'लि पोञ चन
मृग शृंगाल गं'डि ज़'लि हस्ती
ज्यंनु ना ज़्यन तो'तु'ई पे'न

---

लल बो' द्रायस कपसि पोश सन्न_य
का'डि तु दूञ कोंरनम् यन्नई लथु
ता'इयि यलि खाजनमु ज़ाविज तहँन्छ्य्य
वोवरिवानु गयम अलहांज़ि लथु
धो'बि यलि दिन्ननम साबन तु सन्नइ
ज़ल म्य डींशिथ गयम सथ
स'न्निय यलि फिरनम हञि हञि का'न्नइ
अदु ललि प्रा'वुम परमई गथु ।

---

परुन सुलभ पालुन दुर्लभ
सहज़ गारुनु स'क्षम तु क्रूठ
अभ्यासु कि गनिरय शास्त्र मो'ठुम
चैतन आनन्द निश्चय गोम

---

परानु परान ज़्यव ताल फो'जिम
च्यय्य युग्ये क्रय तजिम नु ज़ान्ह
सुमरन फिरान न्योठ तु ओंग'ज गजिम
मनुच द्वई मालि च्चजिमु नु ज़ान्ह

---

लल बो द्रायस लो लरे
छाडान लूसम दुय्नु क्यो रात
वुछुम पंड़ित पननि घरे
सुय म्य रो'टमस निछ्तुर तु साथ ।

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

गगन च्यय बुतल च्यय
च्यय घन पवन त राथ
अर्घ चंदुन पोश पोञ च्यय
सोरुय च्यय त लागी क्यात ।

---

त्रैंशि बो'छि मो क्रेशिनावुन
यात्रि छेई ताव्य संधारुन दीह
फ्रठ चोन धारुन त प्रारुन
कर उपकारन सो'इ छ्य क्रय

---

यमी लूभ मनमथ मद् च़ू र मारन्
वति ना'श मा'रिथ लोगुन दास
तिमय सहज़ ईश्वर गारन
तिमय सोरुय व्यदन सास

---

शुन्युक मा'दान कोडुम पानस
म्य ललि रूज़म न बो'ध तय होश
भेदी सपनिस पानय पानस
अद कमि हिलि फो'लि ललि पम्पोश ।

---

छाडान लूस'स पानय पानस
छे'पिथ ग्यानस वोतुम न कों'छ
लय कर'मस वा'त्रस अल्थानस
भ'रि भ'रि बान त चवान न कोंछ ।

---

म'करिस मलज़न च़'लुम मनस
अद म्य लो'बुम ज़'नस ज़ान
सु यलि ड्यूठुम निशि पानस
सोरय सुय तय बो' न कूंछ

---

ग्यान'क्य अम्बर पा'रिथ तने
इम पद ललि व'न्य तिम हृदि आं'ख

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

कार'णि प्रणवकि लय कर लले
च्यथ जीवि तु का'सन मरनन्य शेंख ।

---

त्र न्यंग सरा सरी सरस
अकि न्यंगि सरस अरशस जाय
हरु मो'ख कौंसरु अख सुम सरस
सत्य न्यंगि सरस शिन्याह कार

---

रुतु तु क्रुतुई सोरुय प.ज्यमु
कनन न बोजुन अ'छन नु भाव
ओरुक दपुन यलि वोन्दु वुज.यम
रलदीप प्रज़ल्यम वर्ज़नि वाव ।

---

कुश पोश तेल दीप ज़ल ना ग'छे
सदु भावु गो'रु कथ युस मनि हे'ये
शम्भोहस सो'रि नुतु पनुनि यछे
सुय यी दपि ज़ि सहज़ा करे

---

शिवु शिवु करान हमसु गथ सो'रिथ
रूज़िथ व्यवहा'री घनु क्या राथ
लागि रो'स्त मन युस उदय करिथं
तस न्यथ प्रसन्न सुरु गो'रु नाथ

---

तन्त्र गलि तय मन्त्र मो'चे़
मन्त्र गो'ल तय मोते च्यथ
च्यथ गो'ल तय केंह ना कुने
शिन्यस शिन्या मीलिथ गव

---

च्निदा नंदस ग्यानु प्रकाशस
यिमव च्यून तिम ज़ीवतय मुक्त
विशे'मिस संसारनिस पाशस
अबोध गंडाह शेत्य शेत्य दित्य ।

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# सहज़ानन्द (नुन्द ऋषि)

सहज़ानन्द का जन्म नाम "नन्द" था, यह बात आपने स्वयं ही बताई है आत्म ज्ञान पाने के उपरान्त आप बहुत से नामों से प्रसिद्ध हो गये । चूंकि आपके पास सब धर्मों और सम्प्रदायों के पुरुष अध्यात्मिक ज्ञान प्राप्ति के लिए जाते थे, आप शेख-उल-आलम, शेख नूरद्दीन नूरानी, अल्मदार-इ-काश्मीर, सरखेल-इ-ऋषियां नाम उपाधियों आदि से भी जाने जाते हैं ।

2. सहज़ानन्द का ज़न्म 1377 ई० (२३७७) में खी जोगीपोरा में हुआ था, और आपने 65 वर्ष की आयु में रोपुवन के स्थान पर 1442 ई० (२४४२) में प्राण त्याग दिये । आपके शव को च्रार-रइ-शरीफ में दफन किया गया, जहां पर आज एक खानकाह है । आपके जिनाज़े में उस समय के बादशाह बडशाह ने भी शिरकत की । इतिहासकार ज़ोनराज ने आपको "यवनों के सब से बड़े गुरु" का नाम दे दिया है ।

3. आपने काश्मीर में एक नये मत की आधार शिला डाली, जो ऋषिमत के नाम से मशहूर है । यह मत सम्पूर्णता एक वैष्णवी मत है । अहिंसा, शाकाहारीपन और दूसरों को दुख न देने का ऋषिमत में बार बार आगृह किया गया है ।

4. सहज़ानन्द के पूर्वज वास्तव में किश्तवाड़ के राजपूत थे और आपके खानदान का सिलसिला उज्जैन के राजाओं से मिलता है ।

5. आपके "श्रुक्य" श्लोक (काश्मीरी काव्य) आत्मज्ञान और अध्यात्मिकता के रस भरे मधुर प्याले हैं । काश्मीरी मुसलमान आपके श्रुक्यों को काश्मीरी कुरान का दर्जा देते हैं । काश्मीरी का पहला भजन भी सहज़ानन्द का लिखा हुआ है । आपके "श्रुक्य" ऋषिमत का दर्शन बयान करते हैं ।

6. घाटी में आपके नाम पर कई दरगाहें और खानकाहें मौज़ूद हैं, जिनमें कायमूह, च्रिम्यर, होंच्यपोर, द्रयगाम और रोपवन काफी ख्याति प्राप्त कर चुके हैं । परन्तु च्रार-रइ-शरीफ, जहां आपका शव दफन किया गया है, हर रोज़ काफी यात्री जाते हैं और वहां हरदम मेला सा लगा रहता है। आपकी दरगाह पर हर धर्म और सम्प्रदाय के लोग बिना किसी फर्क के मिनतें मांगते हैं और चढ़ावा चढ़ाते हैं ।

—0—

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

घ्_ुतुथ नरस गोर त्_ तुलिरिस माछी
घ्_ुतुंथ हलम ह'लिस रोंठनस दछ
भ'गि पा'री चाज्य को'दरा'चय
घुतुथ रूसिस को'स्तू'रि रछ

---

आर'बलन नाग'रादाह रोवुख
साधा रोवुख च्च्_ूरन मंज़
मूढ़ घरन गो'र्_ पंडिथा रोवुख
राज़्_ होन्ज़ रोवुख कावन मंज़

---

त्रालुन छुय वुज़मल्_ त्_ त्रटय
त्रालुन छुय मन्दनियन घट्_कार
त्रालुन पर्बतस करनि अटय
त्रालुन छुय मन्ज़ अथस ह्योन नार
त्रालुन छुय पान कुड्_न ग्रटय
त्रालुन छुय ख्यो'न वेह त्_ गार

---

युस ओस यति त्_ सूय छुय तते
सुय छुय प्रथ शाइ_ रटिथ मकान
सुय छुय प्याद्_ त्_ सुय छुय रथे
सुय छुय सोरुय गुपिथ पान

---

मुह भयि सुत शरदार त्रोवुम
सा'रि वुम'रि छाव'म अक्य कान्थ
स'हज़ह ज़ल्_ यलि शरीर नोवुम
विहिय सा'र को'रुम ईकान्थ

---

यमि ह्योत्_ तिहन्दि बरतल्_ ज़ागुन
तस प्_नुनी शरबथ्_ पान्_ चावे
छिस पा'थर भ्योन भ्योन अकुई छु मागुन
सु यस टोठि त्_ सुय अद्_ प्रावे

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

च्य़ दीव'ह धरथस त ग़ुरथस पज़ ख
च्य़ दीव'ह_ क्रंज़ान हुन्दुय छाफ
च्य़ दीव'ह_ ठ्यौंवह_ रोस्तुई व़ज़ख
कुस छुय पो'ण्य त कुस छुय पाफ

---

सु म्य निशे ब तस निशे
म्य तस निशे क़रार आव
नाहकय छोंडुम म्य पर दिशे
पनने दिशे म्य यार आव

---

स'रानाह क'रिज़े युथ न कूँ छ़ डेंशी
ध्यानाह करिज़े गुपिथ पान
क्रिया करिज़े युथ न ज़ाहं मशी
मशी त नशी पनुनुय पान

---

अन्दुरह क्रूध त्रावख नतह_
न्यबरह क्रूल कन्दे
अन्त मल कासख नतह_
छो'ञ्यी वो'थ बेठ कन्दे

---

शिव छुय ज़ा'व्युल ज़ाल वा'हरिथ
ती छुय मुरुन तीरथ कथ
ज़िन्द नय मुरख अद कव ज़ि मुस्थि
पान मन्ज़ह पान कड विज़ा'रिथ कथ

---

शिव शिव करान शिव मो बोज़े
ग्यव कन्दि करख मननि बुज़े
ग्यव ध्यू दीहस दीह दो'र रोज़े
दिख नय दीहस ब्यइस दिज़िहे

---

ज़ुवो च्न बोज़तो कनुवान
यिहो म'रनिन्य खबर शिनवान मी

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

का'लि इंडिस ज़न निनय पुजिवान
यि घासह का'ञ्यु दुनियहचि भ्रमवान

---

तोशान तोशान वो'दुर भरुम
ज़ज़'रि रखचस वोलुय पान
ज़ज़ुर बुरगस बुरगस फो'रुम
करिम गोनाह तु मोरुम पान

---

यारै आसि तु सर तस दीज़े
यार छुय विज़ विज़े प्रभात
भुत'लिस च़'मिज़ि तु अदु कति इज़े
वक्त_ रक्षस करिज़े क्यात

---

मरग छुय सू'ह तु को'तू च़लिज़े
ख्यलि मंज़ कडी च़ा'रिथ कठ
मरगच शरबथ चनु रोस्त न बलिज़े
सुलि क्यथ नु गया'स म'रिथ कथ

---

काव क्याह शा'हस शिकार हावे
मययस क्याह करि धूप अगरै इये
धूप क्याह च़न्दरस प्रकाश हावे
वो'पज़स शिव क्याह ब'ड गथ दिये

---

तगिये बो'छिस भूज़न दीज़ें
ननिस ग्रशिजिनु क्या छै ज़ात
सवाब सासह गनु प्रा'विज़े,
ति बाय नो'न्द करि रावि नु ज़ात

---

आस ति स्योदुय गछ_ तु स्योदुय
स्यदिस हो'ल म्य करिम क्यातु
बु तस गयास तति व्यो'दुय
बुदिस तु विदुस करिम क्यातु

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

सोंदरि काम़ दिवन चाव गोम
यावुन याम गोम पोशन मो'तू
सुन्गरुक शीन त़ वोलरुक वाव गोम
मुहिथ ठग गोम अक हो'तू
वुल्गि भ़्त्तस क'ऩ त़ तोह गोम
गरीबस द्रोह गोम वरियस योतू

---

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# आराधना

तस पदुमान पोरचि लले1
तमि गले अमृत पिवो
तमि शिव वुछ थलि थले
त्युथ म्य वर दितो दिवो

लुक भवनचि कजे2
आ'क्जे कुरन सिवो
सू'त्य जानावारन च्रजे
त्युथ म्य वर दितो दिवो

डंडक वन'कि ज़लका ऋृषि3
कुछ फलु कुरे'न सिवो
पोख्तु भ'क्ति ओस मोक्त सुय
त्युथ म्य वर दितो दिवो

ऋ'षि वन'कि मीरान ऋृषि4
च्रन्द्रह सासस अन्नज़ल चवो
अदु द्व'य रोस्त आकाश ग'वुय
त्युथ म्य वर दितो दिवो

रमस पतु पो'हलू5
तम्यु दमस वखनु किवो
सुय हरुमो'ख वुडिथ च्रो'लू
त्युथ म्य वर दितो दिवो

टूठुक इशु ब'र गोसा'जिस6
तमि ज़ाने करिथ सिवो
टूठुक रखज़ालस पुइवा'ञ्यस7
त्युथ म्य वर दितो दिवो

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

| | |
|---|---|
| कन्दि गाट्ज को'बुर रुज़ें[8] | टूठुक स्यधवा'ग्स वोपबो'धस [9] |
| तमि वोदयस ओहर किवो | तम्य बटन बुगुर निवो |
| टूठुक स्यधु श्री कण्ठस[10] स्यधुस | तस लूरिथ विज़े प्रज़े |
| त्युथ म्य वर दितो दिवो | त्युथ म्य वर दितो दिवो |

विज़ि करे कर'मनि संज़ी
घवु संज़ै गछ़िह्यम सिवो
व'न्य विनथ "नुन्दय" संज़ी
त्युथ म्य वर दितो दिवो

---

1. ललेश्वरी माता-लल वाद

2. लूक् भवन (अनन्त नाग) में कुछ गूंगी लड़कियां रहती थीं, जो लोगों की सेवा करने के अतिरिक्त प्रति दिन पक्षियों को दाना-पानी डालती थीं। एक दिन उनके भी पर निकल आए और वह आकाश में उड गईं।

3. जलका ऋषि हंदुवारा (काश्मीर) के निकट डंडक वन में रहता था, और जंगली झाड़ियों के फल खा कर निर्वाह करता था।

4. एक प्राचीन ऋषि का नाम, जो सिर्फ पानी पीकर निर्वाह करता था।

5. एक चरवाहा, जो हरमुख की पहाड़ी के दामन में गायें और भेड़-बकरियां चराता था। एक दिन उसको भी भगवान शिव के दर्शन हुए।

6. ईशेश्वरीः (इशुबर), (निशात के निकट) में रहने वाले एक प्राचीन ध्यानी-योगी की ओर इशारा है।

7. रक्षज़ाल पशमीना का कारोबार करने वाले एक दुकानदार का नाम था, जिसने संसार को त्यागकर आत्मज्ञान प्राप्त कर लिया था।

8. यह कुबजा (रामायण वाली) की ओर इशारा है।

9. सिद्धवानी को शंकराचार्य की पहाड़ी के दामन में भगवान शिव के दर्शन हुए थे।

10. सिद्ध श्रीकंठ योगीराज थे और श्रीनगर के निकट ही रहते थे। सम्भव है, कि यही सिद्ध श्रीकंठ माता ललेश्वरी का गुरु रहा हो।

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

# अल्लखेश्वरी रूपभवानी

माता अल्लखेश्वरी का जन्म शायद 1621 ई० (२६२२) में हुआ था। वह माता शारिका का रूप थी। रूप भवानी का जन्म दर खानदान में हुआ था। दर खानदान के पूर्वज जद्दमीरू पंडित जहांगीर बादशाह के साथ वापिस काश्मीर आये थे। ज़माने की गर्दिश और समय के फेर बदल ने काश्मीरी पंडितों को बिखेर कर रख दिया है, रूप भवानी के खानदान की कहानी उसी दुखद_ गाथा का एक हिस्सा है। आपका देहान्त 1721 ई० (२७२२) में हुआ था।

2. रूप घद का विवाह सपरू घराने में हुआ था। जहां लल घद की भांति ही आपको भी काफी दुख और यातनाऐं दी गई।

3. रूप घद की कृतियों को भी वाख्य कहते हैं और शक्ल सूरत में तो यह वाख्य लल घद के वाख्यों से मिलते जुलते हैं, परन्तु यह बात सिद्ध है कि इन वाख्यों को जन साधारण में वह मान्यता प्राप्त नहीं हुई हैं जो लल घद के वाख्यों को हासिल है। लल घद और रूपघद के वाख्यों में सिर्फ लाइनों का फर्क है। रूपघद के कुछ वाख्य चार लाइनों से अधिक भी हैं।

4. रूपघद के ज़माने तक फार्सी ने काश्मीर में अपने पांव जमाये थे इसलिए उनके वाख्यों पर फार्सी भाषा का काफी अस्सर है। ऐसा प्रतीत होता है, कि संस्कृत भाषा के अतिरिक्त अल्लखेश्वरी फार्सी से भी काफी गरिचित थी। आपने लार गांव और सत्‌ पोखून में भी योग साधना की थी। सफाकदल के अतिरिक्त आपकी एक यादगार वास्कुरा गांव में भी है। वर्ष में आपके नाम पर दो यज्ञ साहिब सप्तमी के अवसर पर किये जाते हैं, एक पित्र पक्ष में और दूसरा कृष्ण पक्ष माघ मास में। भक्तजन नकदी रुपये और क़न्द मिश्टान का चढ़ावा चढ़ाते हैं।

—0—

Collection of Late Arjan Nath Handoo, Rainawari. Digitized by eGangotri

